'ख' चरित्र मेंढियगाम से भगवान को सीधा राजगृह की तरफ विहार कराता है।

'ग' चरित्र के मत से मेंढियगाम से भगवान् 'हलि' के गाम जाते है, वहां से पोतनपुर जा कर राजा प्रसन्नचन्द्र को निर्ग्रंथप्रवचन की प्रव्रज्या देते है और फिर राजगृह जाते है।

(७) 'ख' चरित्र राजगृह के इसी समवसरण में राजा श्रेणिक की विद्यमानता में मेघकुमार, नन्दीषेण की दीक्षा का निरूपण करता है।

'ग' चरित्र समसवरणस्थित एक देव के सातवे दिन च्यवने और जम्बू का अवतार लेने की बात भगवान के मुख से श्रेणिक को कहलाता है।

(८) 'ख' चरित्र के अनुसार भगवान् हालिगाम जाते है।

'ग' चरित्र के कथनानुसार भगवान् राजगृह से चम्पा जाते है, जहां से गौतम पृष्ठचम्पा जा कर सालमहासाल को प्रव्रज्या देते है।

(९) 'ख' चरित्र के अनुसार महावीर 'हलि' गाम के बाद अपना विहार तामलिप्ति, दशार्णपुर, वीतभय, चम्पा, उज्जयिनी, गजपुर काम्पिल्य, नन्दिपुर, मथुरा प्रमुख नगरों की तरफ लबाते है और वहां पर क्रमश: प्रसन्नचन्द्र, दशार्णभद्र, उदायन, सालमहासाल प्रमुख राजाओं को दीक्षा देते हैं, तथा चण्डप्रद्योत, अरिमर्दन, जितशत्रु वगैरह राजवर्ग को श्रावक धर्म में स्थापित करते हैं।

'ग' चरित्र के मत से उस समय भगवान् चम्पा से विहार कर जाते हैं, और कालान्तर में फिर वहां जाते है तब गौतम सालमहासाल मुनि के साथ पृष्ठचम्पा जाते है और पिठर, गागली तथा यशोमती को दीक्षा देते है।

(१०) 'ख' चरित्र के मत से भगवान् फिर राजगृह जाते है। अभयकुमार सहित श्रेणिक उनको वंदन करने जाते है। एक दिन श्रेणिक के प्रश्न पर भगवान् दर्दुरदेव की कथा कहते है। श्रेणिक अपनी भावि गति पूछते है। और भगवान् उस को उत्तर देते हैं और श्रेणिक अपनी तरफ से दीक्षा की आम पर्वानगी देते है और अनेक राजकुमार रानियां, प्रधान और शेठसाहूकार भगवान के पास दीक्षा ग्रहण करते है।

'ग' चरित्र के अनुसार पिठर आदि की दीक्षा के बाद गौतम अष्टापद जाते है और पंद्रह सौ तापसों को प्रतिबोध होता है।

भगवान् अंबडपरिव्राजक द्वारा सुलसा को प्रवृत्ति पूछते है।

(११) 'ख' चरित्र के कथन मुजब राजगृह से विहार करने के बाद गौतम को अपने विषय में केवलज्ञान का संशय होता है, पर भगवान के विश्वास दिलाने पर वे सन्तुष्ट होते है।

'ग' चरित्र के अनुसार भगवान् चम्पा से विहार कर दशार्ण देश जाते हैं और दशार्णभद्र को दीक्षा देकर देश में विचरते है।

(१२) 'ख' चरित्र के लेख मुजब अतिमुक्तक, लोहध्वज, अभयकुमार, धन्यक, शालिभद्र, स्कन्धक, शिव प्रमुख को प्रव्रज्या देने के उपरांत भगवान् चम्पानगरी की तरफ विहार करते हैं और सालमहासाल मुनि की प्रार्थना से गौतम को उनके साथ पृष्टचम्पा भेजते हैं, जहां पिठर आदि की दीक्षा होती है। बाद में गौतम अष्टापद जाते है।

'ग' चरित्र के कथनानुसार दशार्णभद्र को दीक्षा देने के उपरांत कुछ समय में भगवान् राजगृह जाते है और धन्यशालिभद्र को प्रव्रज्या देते है।

(१३) 'ख' चरित्र के वर्णनानुसार भगवान् मिथिला की तरफ विचरते हैं और मणिभद्र चैत्य में देशनानन्तर गौतम के पूछने पर वे दुःषमकाल (पांचवें आरे) का स्वरूप वर्णन करते है।

'ग' चरित्र के मत से भगवान् फिर राजगृह जाते हैं और धन्यशालिभद्र मुनि वहां अनशन करते है।

(१४) 'ख' चरित्र के प्रतिपादन मुजब भगवान् मिथिला से विहार करके पोतनपुर जाते है और शंख, वीर, शिवभद्र प्रमुख राजाओं को प्रव्रज्या प्रदान करते हैं।

'ग' चरित्र के कथन मुजब भगवान् फिर राजगृह जाते है और रौहिणेय चोर को दीक्षा देते है।

(१५) 'ख' चरित्र के अनुसार भगवान् पावा जाकर राजा की शुल्कशाला (दाण मांडवी) में चातुर्मास्य करते है। कार्तिक वदि अमावस्या की रात को वे निर्वाण प्राप्त होते है। गौतम को केवलज्ञान प्राप्त होता है।

'ग' चरित्र के लेखानुसार भगवान के विहार के बाद गणधर सुधर्मा भी अभयकुमार को पूछ कर राजगृह से विहार करते है।

वीतभय के राजा उदायन को प्रव्रज्या दे के फिर राजगृह जाते है और अभयकुमार तथा नन्दा की दीक्षा होती है।

श्रेणिक को कैद करके कोणिक राजगृह का राजा बनता है। बाद में वह राजगृह को छोड के चम्पा को अपनी राजधानी बनाता है।

हल्लविहल्ल के निमित्त कोणिक वैशाली के चेटक राज से लडता है। हल्लविहल्ल दीक्षा लेते है।

(१६) 'ग' के अनुसार भगवान् चम्पा जाते है, काली आदि श्रेणिक पत्नियां भगवान् के पास दीक्षा लेती है।

(१७) 'ग' कोणिक की मृत्यु के बाद मगध के राज्याधिकार उदायी को प्राप्त होते है। वह महावीर का देशनामृत पी कर शान्त होता है।

(१८) 'ग' के अनुसार भगवान् अपापा जाते है, पुण्यपाल मंडलिक के स्वप्नों का फल कहते है, वह दीक्षा लेता है और मोक्ष प्राप्त होता है। भगवान् पञ्चम काल के भाव कहते हैं, और गौतम को बाहर गांव भेज कर स्वय निर्वाग प्राप्त होते है।

**६ विहारक्रम पर विचारणा**

ऊपर दिये हुए विहारक्रम से पाठकगण समझ सकते है कि इन चरित्रों के लेखक पूर्वाचार्यों के पास चरित्र सबन्धी कोई निश्चित क्रम नहीं था। एक चरित्र केवलज्ञान के बाद भगवान को वर्षों तक विदेह और वत्सभूमि में विहार कराता है, तब दूसरा उन्हे मगध भूमि मे ले जाकर वर्षों तक वही धर्मप्रचार करवाता है। इनमे वर्णित विहार चर्या वस्तुतः इनके लेखकों की पसंदगी का विषय है। विषयनिरूपण में लेखकों ने किसी प्रकार का पारतन्त्र्य नहीं माना, और न एक व्यवस्थित घटनाक्रम का ही ख्याल रक्खा। 'वे एक ऐतिहासिक महापुरुष का जावन–चरित्र लिख रहे है' इस बात का तो उन्होंने शायद ही विचार भी किया हो। हमारे इस कथन की सत्यता उक्त विषयक्रम की निम्न लिखित विचारणा से समझ में आ सकेगी।

(१) 'ख' चरित्र का भगवान् को मध्यमा से राजगृह न ले जाकर ब्राह्मणकुण्ड की तरफ ले जाना ठीक नही जँचता। जहॉ तक केवलज्ञान का सम्बन्ध ऋजुवालुका के तट से है, महावीर वहां से मध्यमा होकर ब्राह्मणकुण्ड नहीं जा सकते थे, क्योंकि लाखों मनुष्यों की वसतिवाला राजगृह उनके रास्ते में पडता था। और श्रेणिक चेल्लना जैसे उनके सांसारिक संबन्धी वहां के राजा रानी थे। इस दशा मे महावीर राजगृह को वीच में छोड कर सीधे ब्राह्मणकुण्ड पहुच जाये यह बात मानने योग्य नहीं ठहरती।

'क' तथा 'ग' चरित्र भगवान को राजगृह की तरफ ले जाते है यह तो ठीक है, परन्तु 'ग' चरित्र बार बार राजगृह की तरफ विहार करा कर एक ही सिलसिले में

अनेक घटनाओं का निरूपण कर देता है यह ठीक नहीं, ये घटनायें वास्तवमें एक दूसरी से बहुत दूर दूर की है, और श्रेणिक–चेल्लना के विवाह सम्बन्धी वृत्तान्त तो भगवान के केवली होकर राजगृह जाने के बहुत पहले बन चुका था, इस कारण इसके यहां वर्णन का कोई प्रसंग ही नहीं था।

(२) भगवान का राजगृह से चम्पा की तरफ विहार और पृष्ठचम्पा के साल–महासालकी दीक्षा बहुत पीछे की घटना है जिसे 'क' चरित्र तुरन्त लिख देता है, परन्तु इस चरित्र का सूक्ष्म कलेवर देखते यह जल्दबाजी क्षन्तव्य हो सकती है, क्योंकि बहुतसी घटनाओं का वर्णन–भार इसने अपने ऊपर रक्खा ही नहीं है।

'ख' क्षत्रियकुण्ड से और 'ग' राजगृह से भगवान को कौशाम्बी भेजता है। इसमें 'ग' का कथन हमें ठीक नहीं जॅचता, राजगृह और उसके आसपास तो भगवान् वर्षों तक विहार करें और विदेह देश जो उनकी जन्मभूमि है, यों ही रह जाय और वे वत्सभूमि को प्रतिबोध देने चले जायें यह कम जॅचने वाली बात है। जहां तक हम समझ पाये है; इन दोनों चरित्रों ने एक एक भूल कर डाली है। 'ख' ने भगवान को सीधा ब्राह्मणकुण्ड भेजने की भूल की, तो 'ग' ने राजगृह से उन्हें सीधा कौशाम्बी भेजने की। वस्तुतः भगवान् मध्यमा से राजगृह और राजगृह से ब्राह्मणकुण्ड आदि स्थानों में विचरने के बाद कौशाम्बी गये थे।

उक्त दोनों चरित्र कौशाम्बी में मृगावती तथा चण्डप्रद्योत की अंगारवती प्रमुख ८ रानियों के दीक्षा लेने की बात कहते है, परन्तु हमारी राय में ये दीक्षायें कौशाम्बी के दूसरे समवसरण में हुई थीं। पहले समवसरण में वहां जयन्ती की दीक्षा हुई थी, ऐसा भगवतीसूत्र से ध्वनित होता है।

(३) 'क' सालमहासाल की दीक्षा के बाद कालान्तर में पिठर, गागलि की दीक्षा का प्रतिपादन करता है, परन्तु इस 'कालान्तर' का प्रमाण नहीं लिखा। 'ख' और 'ग' कौशाम्बी से भगवान को वाणिज्यग्राम आदि में ले जा कर एक ही सिलसिले में आनन्दादि दश श्रावकों के प्रतिबोध का वर्णन करते है। यहां 'ख' चरित्र ऐसी आन्तर-कथाओं से अपना कलेवर बढाता है कि जिनका महावीरचरित्र के साथ कोई संबन्ध ही नहीं है। हमारी राय में एक ही सिलसिले में सब श्रावकों के प्रतिबोध का निरूपण और केवल इसी के लिये भगवान को ग्राम ग्राम फिराना ठीक नहीं जॅचा।

(४) 'क' ने गौतम का अष्टापदगमन सम्बन्धी वृत्तान्त जल्दी कह डाला है,

परन्तु यह बात है बहुत पीछे की, अन्य चरित्रोंने इसे पीछे ही लिखा है। 'क' इस प्रसंग को गोशालकवाले प्रसंग के पूर्व में रख कर भगवान के केवलिजीवन के पूर्वार्द्ध की घटना साबित करता है, जो ठीक नहीं।

'ख' 'ग' दूसरी बार भगवान को कौशाम्बी भेजकर चन्द्र-सूर्यावतरण और मृगावती के केवलज्ञान का प्रसंग वर्णन करते हैं, परन्तु हमारी राय में इस समवसरण में मृगावती की दीक्षा होती है। चन्द्र-सूर्यावतरण का प्रसंग इसके बाद के समवसरण की घटना है। जयन्ती की दीक्षा का प्रसंग छूट जाने से चरित्रों में यह भूल घुस गई मालूम होती है।

(५) 'क' का गोशालक संबन्धी प्रकरण 'अष्टापदगमन' के पहले आना चाहिये था।

'ख' 'ग' के मत से भगवान् कौशाम्बी से श्रावस्ती गये थे और गोशालक के साथ तकरार हुई थी, परन्तु कालगणना के हिसाब से यह बात ठीक नहीं बैठती, क्योंकि गोशालकवाली घटना चातुर्मास्य उतरने के बाद तुरन्त घटी थी, भगवान का कौशाम्बी से श्रावस्ती आगमन मानने में समय ठीक नहीं मिलता। भगवान के वर्षा चातुर्मास्य के केन्द्र तीन थे—राजगृह-नालन्दा, वैशाली–वाणिज्यग्राम और मिथिला। इन में से किसी भी एक स्थान से निकल कौशाम्बी होते हुए श्रावस्ती पहुंचने में काफी समय चाहिए, जब कि गोशालकवाली घटना चातुर्मास्य के बाद तुरन्त बना हुआ बनाव है, इस लिए हमें यह मानना ही ठीक जॅचता है कि मिथिला में वर्षा चातुर्मास्य पूर्ण करके भगवान् सीधे श्रावस्ती आये होंगे, जहां गोशालक के साथ तुरन्त तकरार छिड गई है। हमारे इस कथन की पुष्टि भगवान के उन वचनो से भी होती है जो उन्होंने गोशालक और सिंह अनगार से कहे थे। गोशालक से कहा था—'गोशालक! अभी मै सोलह वर्ष तक इस पृथ्वी पर विचरूंगा।' और छ मास के बाद बीमारी की अन्तिम हालत मे सिंह अनगार से कहा था—'सिह! अभी मैं साढे पन्द्रह वर्ष तक पृथिवी पर विचरूंगा।'

(६) तेजोलेश्यावाली घटना के बाद रोगनिवृत्ति का वर्णन करके 'क' चरित्र कतिपय प्रसंगों की सूचना मात्र करके भगवान को पावापुरी पहुंचा देता है, जब कि रोगनिवृत्ति के बाद वे साढे पन्द्रह वर्ष तक जीवित रहते है, परन्तु इस चरित्र ने शुरू से ही सब घटनाओ के निरूपण की जिम्मेवारी अपने ऊपर नहीं रक्खी, अत. यह संक्षेप क्षन्तव्य है।

'ग' का गोशालकवाली घटना के बाद प्रसन्नचन्द्र की दीक्षा का प्रसंग वर्णन ठीक नहीं जंचता, क्योंकि श्रेणिक के जीवित काल में प्रसन्नचन्द्र दीक्षित ही नहीं गीतार्थ हो एकाकी विहारी हो चुके थे, जब कि श्रेणिक का जीवनकाल गोशालकवाली घटना के पहले ही समाप्त हो चुका था। इस दशा में प्रसन्नचन्द्र की दीक्षा का प्रसंग बहुत पहले आना चाहिये था।

(७) 'ख' के अनुसार भगवान के राजगृह आने का यह पहला ही प्रसंग है, परन्तु 'ख' लेखक को यह सोचना चाहिए था कि तब तक भगवान को केवलज्ञान प्राप्त हुए कम से कमे १५ वर्ष हो चुके थे। राजगृह जैसे नगर में वे इतने लंबे समय के बाद आये यह बिल्कुल अस्वाभाविक है।

'ग' श्रेणिक के सम्मुख भगवान के मुख से जम्बू के अवतार की बात कहलाता है, परन्तु सोचने की बात यह थी कि जिस वर्ष में भगवान् मोक्ष प्राप्त हुए थे उसी वर्ष में १६ बर्ष की अवस्था में जम्बू के सुधर्मा गणधर के निकट दीक्षा लेने का पट्टालियों में विधान है। इस दशा में जम्बू के जन्म पहले की बात भगवान के केवली-जीवन के चौदहवें वर्ष में पडती है, जब कि राजा श्रेणिक इस संसार से कभी बिदा हो चुके थे। 'ख' 'ग' दोनों के विचार से श्रेणिक उस समय जीवित थे, परन्तु ये दोनों ही गोशालक का वृत्तांत जो श्रेणिक के मरण के बाद की घटना है, इस के पूर्व ही लिख आये हैं। इस दशा में उस समय श्रेणिक को जीवित समझना एक अनिवार्य भूल कही जा सकती है।

(८) राजगृह से तामलिप्ति जाते हुए भगवान का 'हलि' ग्राम में ले जाना 'ख' का कहा तक ठीक है यह कहना कठिन है। क्यों कि 'ग' उन्हें मेंढिय ग्राम से इस ग्राम को होते हुए 'पोतनपुर' ले जाता है। मेंढियग्राम संभवत श्रावस्ती के निकट कोई स्थान था तब तामलिप्ति राजगृह से दक्षिण–पूर्व में पूर्व समुद्र तट पर बसी हुई बंगाल की एक प्राचीन नगरी थी। इस प्रकार 'हलि' ग्राम राजगृह से वायव्य में था या आग्नेय दिशा भाग में इसका ठीक निश्चय नहीं हो सकता।

(९) 'ख' के अनुसार प्रसन्नचन्द्र 'तामलिप्ति' का राजा था परन्तु 'ग' प्रसन्नचन्द्र को 'पोतनपुर' का राजा लिखता है, तब आवश्यकचूर्णि के मत से प्रसन्नचन्द्र 'क्षितिप्रतिष्ठित' नगर का राजा था। इस हालत मे प्रसन्नचन्द्र वास्तव में कहां का राजा था यह निश्चय होना कठिन हो जाता है। बौद्ध ग्रन्थों के अनुसार पोतनपुर जिसका दूसरा नाम उन्होंने 'पोतली' लिखा है, दक्षिणापथ में गोदावरी के

तटस्थित एक नगर था। महावीर के गोदावरी तट तक विचरने का अन्य कोई उल्लेख न होने से यह 'पोतनपुर' तामलिप्ति अथवा अन्य कोई नगर होना चाहिए, अथवा तो आवश्यकचूर्णि के मतानुसार प्रसन्नचन्द्र क्षितिप्रतिष्ठित नगर का ही राजा होना चाहिए। यह 'क्षितिप्रतिष्ठित' शब्द संभवतः प्रयाग के निकटवर्ती प्राचीन 'प्रतिष्ठान' नगर के लिए प्रयुक्त हुआ होगा।

इसी सिलसिले में 'ख' ने वीतभय के राजा उदायन आदि की दीक्षाओं का भी उल्लेख किया है, परन्तु वस्तुत उदायन की दीक्षा इसके बहुत पहले की घटना है।

(१०) 'ख' के अनुसार फिर भगवान् राजगृह जाते है और श्रेणिक दीक्षा सम्बन्धी अपनी आम आज्ञा की उद्घोषणा करता है, परन्तु वस्तुतः यह उद्घोषणा बहुत पहले की घटना है। इस समय तो श्रेणिक को संसार से विदा हुए भी पर्याप्त समय हो चुका था।

(११) 'ख' गागलि आदि की दीक्षा के पहले ही गौतम को केवलज्ञान के विलम्ब से होनेवाली अधृति का वर्णन करता है, जब कि यह बात गागलि आदि की दीक्षा और केवलज्ञान के बाद की है।

(१२) 'ख' के मत से अभयकुमार, धन्यक, शालिभद्र, स्कन्धक की दीक्षायें राजगृह के आखिरी समवसरण में हुई थीं, और 'ग' के अभिप्राय से इन दीक्षाओं के बाद भगवान् दो बार फिर राजगृह गये थे और क्रमशः रौहिणेय तथा अभयकुमार को दीक्षा दी थी। परन्तु वास्तव में ये दीक्षायें भी बहुत पहले, श्रेणिक के जीवितकाल में ही, हो चुकी थीं।

स्कन्धक कात्यायन की दीक्षा श्रावस्ती के निकट कचंगला में हुई थी और १२ वर्ष के बाद उन्होंने राजगृह के पास विपुल पर्वत पर अनशन किया था, जिस समय भगवान् महावीर भी राजगृह के गुणशील चैत्य में विराजमान थे।

धन्य, शालिभद्रादि के अनशनकाल में भी भगवान् राजगृह में ही थे और राजा श्रेणिक तब तक जीवित थे, इस से सिद्ध है कि पूर्वोक्त दीक्षायें बहुत पहले ही हो चुकी थीं।

(१३) 'ख' के अभिप्राय से राजगृह से अन्तिम विहार कर के भगवान् मिथिला पधारे थे और वहां दुष्षमा काल का स्वरूप—निरूपण किया था। परन्तु 'ग' के विचार से यह 'दुष्षमा-स्वरूप-निरूपण' पावा मध्यमा में किया गया था। इस प्रकार इन दोनों

चरित्रों के इस मतभेद का निराकरण करना विषम समस्या है। सूर्यप्रज्ञप्तिसूत्र के अन्तिम लेख से इतना तो ज्ञात होता है कि भगवान ने सूर्यप्रज्ञप्तिनिरूपित ज्योतिषविद्या की प्ररूपणा मिथिला के मणिनाग चैत्य में की थी, परन्तु दुष्षमाकाल की प्ररूपणा मिथिला में करने सम्बन्धी उल्लेख किसी सूत्र में देखा नहीं गया।

(१४) 'ख' चरित्र के अनुसार मिथिला से विहार कर महावीर पोतनपुर गये थे और वहां शंख, वीर, शिवभद्र प्रमुख राजाओं को निर्ग्रन्थ प्रवचन की दीक्षा दी थी, परन्तु 'ख' का यह लेख कहां तक सत्यता रखता है यह कहना कठिन है, प्रथम तो 'ग' के मत से पोतनपुर के राजा का नाम प्रसन्नचन्द्र था, दूसरा वीर, शिवभद्र प्रमुख अन्य देशों के राजा थे उनको पोतनपुर में दीक्षा लेने का क्या कारण हुआ इत्यादि शंका का किसी प्रकार समाधान नहीं होता।

(१५) 'ख' चरित्र के अनुसार भगवान् महावीर पावा में जिस स्थान में चातुर्मास्य रहे थे वह राजा की 'शुल्कशाला' (दानमण्डपिका) थी, तब कुछ लेखकों के मत से वह मकान लेखकशाला (पुरानी कचहरी) थी।

'ग' चरित्र भगवान को फिर राजगृह ले जाता है और अभयकुमार तथा नन्दा की दीक्षा का उल्लेख करता है, इस प्रकार 'ग' के मत से अभयकुमार की दीक्षा राजगृह की लगभग सब से पिछली घटना है, इसके बाद वह फिर कभी राजगृह की तरफ भगवान का विहार होने का उल्लेख नहीं करता, परन्तु हम अनेक बार कह चुके है कि अभयकुमार की दीक्षा राजगृह की प्रारम्भिक घटनाओं में से एक है। इसका सब से पिछे उल्लेख करना घटनाओं का वास्तविक कालक्रम न जानने का ही परिणाम है।

(१६) 'ग' के लेखानुसार श्रेणिक की मृत्यु के बाद भगवान् चम्पा की तरफ विहार करते है सो ठीक ही हैं, काली आदि १० श्रेणिक-पत्नियों की दीक्षा का उल्लेख भी अवसर प्राप्त ही है परन्तु जाली मयालि आदि श्रेणिकपुत्रों और पद्म महापद्मादि श्रेणिकपौत्रों की दीक्षाओं का कहीं भी उल्लेख तक न करना इस प्रसंगवर्णन की एक कमी कही जा सकती है।

(१७) कोणिक की मृत्यु और उदायी की राज्यप्राप्ति के बाद भगवान की विद्यमानतासूचक 'ग' का वर्णन असंगत है, क्यों कि इतिहास और कालगणना के हिसाब से कोणिक की जीवित अवस्था में ही भगवान् महावीर का निर्वाण हो चुका था।

(१८) 'ग' चरित्र ने मण्डलिक पुण्यपाल का वृत्तान्त और पञ्चम काल का भविष्य निरूपण किस मौलिक ग्रन्थ के आधार पर किया है; इसका हमें पता नहीं लगा।

हमारा उपर्युक्त विवरण, भगवान् महावीर की जीवनचर्या के विषय में लिखे गये प्राचीन 'महावीरचरित्र' कितने अपूर्ण और अव्यवस्थित हैं इस बात का परिचायक है।

जहां पर भगवान ने अपने केवलिजीवन के १२ चातुर्मास्य व्यतीत किये थे उस राजगृह की तरफ जाने सम्बन्धी 'क' चरित्र में एक ही बार प्रसंग आता है, तब 'ख' चरित्र में सिर्फ तीन बार। वैशाली-वाणिज्य ग्राम में भगवान ने केवलिअवस्था के ११ वर्षा चातुर्मास्य बिताये थे परन्तु तीस वर्ष के विहारक्रम में किसी चरित्रकार ने भगवान के वैशाली जाने का उल्लेख ही नहीं किया। मिथिला मे महावीर ने ६ वर्षाकाल विताये थे परन्तु 'ख' के एक उल्लेख के सिवाय किसी चरित्र ने मिथिला का नाम निर्देश तक नहीं किया।

पूर्वकालीन 'महावीरचरित्रों' की उक्त दशा का अनुभव होने के बाद हमें इस निश्चय पर आना पडा कि—'यदि सूत्र, निर्युक्ति, भाष्य, चूर्णि आदि प्राचीन मौलिक साहित्य के आधार से भगवान के जीवनचरित्र की रूपरेखा खींची जा सके तो खींचना वर्ना इस प्रवृत्ति से ही हाथ उठा लेना, लेकिन इन चरित्रों का भाषान्तरमात्र करके 'महावीरचरित्र' की स्थानपूर्ति करना निरर्थक है।' और आजतक हमने इसी निश्चय के अनुसार प्रवृत्ति की है। प्राचीन सूत्रादि साहित्य के परिशीलन में महावीर का जीवनस्पर्शी करनेवाली जो जो बातें हमें हस्तगत हुई उन्हें लेखबद्ध कर लिया और व्यवस्थित कर के योग्य स्थान में जोड़ दिया है। इस कार्य में हमें पर्याप्त सफलता भी मिली है। तथापि इसको अन्तिम रूप देने के पहले हम इसके एक विभाग की रूपरेखा जैनविद्वानों के सामने उपस्थित कर के उसे अधिक परिमार्जित कर लेना अपना कर्तव्य समझते हैं।

**९ 'श्रमण भगवान् महावीर' का केवलि-विहार**

पूर्व चरितकारों के लेखानुसार केवलज्ञान पाने के बाद भगवान् कहां कहां विचरे और उन्होंने क्या क्या कार्य किये उनका संक्षिप्त विवरण दे दिया। अब हम अपने 'श्रमण भगवान् महावीर' नामक ग्रन्थ के अनुसार भगवान् महावीर के केवलि—विहार के सवन्ध में कुछ लिखेंगे।

तीस वर्ष जितने दीर्घ जीवन-काल में भगवान ने क्या क्या कार्य किये, कहां कहां वर्षा चातुर्मास्य किये और इस समय के दर्मियान क्या क्या विशिष्ट घटनायें घटी, इत्यादि सब बातों की आनुमानिक सूची नीचे मुजब है—

१३ तेरहवां वर्ष (वि० पू० ५००—४९९)

(१) ऋजुवालुका के तटपर केवलज्ञान, रातभर में महासेन उद्यान जाना. महासेन के द्वितीय समवसरण में संघ-स्थापना, वहां से विहारक्रम से राजगृह समवसरण.

मेघकुमार, नन्दीषेण आदि की दीक्षायें, सुलसा, श्रेणिक, अभयकुमार आदि का गृहस्थ-धर्म-स्वीकार, वर्षावास राजगृह में।

१४ चौदहवां वर्ष ( वि० पृ० ४९९–४९८ )

(२) वर्षाकाल के बाद विदेह की तरफ विहार, ब्राह्मणकुण्ड में ऋषभदत्त आदि की दीक्षायें। वर्षावास वैशाली में।

१५ पंदरहवां वर्ष ( वि० पृ० ४९८–४९७ )

(३) चातुर्मास्य के उतरने पर वत्सभूमि की तरफ विहार। कौशाम्बी के उद्यान में जयन्ती की धर्मचर्चा और दीक्षा। वहा से कोशल की तरफ प्रयाण। श्रावस्ती में सुमनोभद्र, सुप्रतिष्ठ आदि की दीक्षायें। विदेह को विहार। वाणिज्यग्राम में गाथापति आनन्द और शिवानन्दा का निर्ग्रन्थप्रवचन स्वीकार और श्राद्धधर्म के द्वादश व्रतों का लेना। वर्षावास वाणिज्यग्राम में।

१६ सोलहवां वर्ष ( वि० पृ० ४९७–४९६ )

(४) वाणिज्यग्राम से मगध की तरफ विहार। राजगृह में समवसरण। कालविषयक प्ररूपणा। धन्य, शालिभद्र आदि की दीक्षायें। वर्षावास राजगृह में।

१७ सत्रहवां वर्ष ( वि० पृ० ४९६–४९५ )

(५) वर्षाऋतु के बाद चम्पा की तरफ विहार। चम्पा में महचन्द्र आदि की दीक्षायें। कामदेव आदि का गृहस्थ धर्म स्वीकार। उदायन के मानसिक अभिप्राय को जान कर वीतभय की तरफ विहार। उदायन की दीक्षा। पीछा विदेह की तरफ विहार। बीच में भूख प्यास से श्रमणों को कष्ट। वर्षावास वाणिज्यग्राम में।

१८ अठारहवां वर्ष ( वि० पृ० ४९५–४९४ )

(६) बनारस, आलभिकादि नगरों में होते हुए राजगृह की तरफ प्रयाण। बनारस में चुलनीपिता और सुरादेव का निर्ग्रन्थप्रवचन–स्वीकार, आलभिया में पोग्गलपरिव्राजक–प्रतिबोध, चुल्लशतक का श्रमणोपासक होना, राजगृह में समवसरण, मंकाती आदि अनेक गृहस्थों की दीक्षायें। वर्षावास राजगृह मे।

१९ उन्नीसवा वर्ष ( वि० पृ० ४९४–४९३ )

(७) मगधभूमि में ही विहार, आर्द्रकमुनि के सामने गोशालक के महावीर पर आक्षेप, राजगृह में अभयकुमार, जालि, दीर्घसेनादि २१ राजकुमारों और नन्दादि १३ श्रेणिक की रानियों की दीक्षायें। वर्षावास राजगृह में।

२० बीसवां वर्ष ( वि० पू० ४९३–४९२ )

(८) वत्सदेश की तरफ विहार, बीच में आलभिया में समवसरण, ऋषिभद्र श्रमणोपासक की बात का समर्थन, कौशाम्बी में मृगावती और चण्डप्रद्योत की रानियों की दीक्षा। विदेह की तरफ विहार। वर्षावास वैशाली में।

२१ इक्कीसवां वर्ष ( वि० पू० ४९२–४९१ )

(९) वर्षाकाल के बाद मिथिला की तरफ प्रयाण, वहां से काकन्दी, श्रावस्ती हो कर पश्चिम के जनपदों में विहार। अहिच्छत्र, गजपुर, काम्पिल्य, पोलासपुर आदि नगरों में समवसरण, काकन्दी में धन्य, सुनक्षत्र आदि की दीक्षायें, काम्पिल्य में कुण्डकौलिक और पोलासपुर में सद्दालपुत्र का निर्ग्रन्थ-प्रवचन--स्वीकार। वर्षावास वाणिज्यग्राम में।

२२ बाईसवां वर्ष ( वि० पू० ४९१–४९० )

(१०) मगधभूमि की तरफ विहार, राजगृह में महाशतक का श्रावक-धर्म स्वीकार। पार्श्वापत्यों के प्रश्नोत्तर और महावीर की सर्वज्ञता का स्वीकार। वर्षावास राजगृह में।

२३ तेईसवां वर्ष ( वि० पू० ४९०–४८९ )

(११) पश्चिम दिशा में विहार। कचंगला में स्कन्धक कात्यायनप्रतिबोध, श्रावस्ती में चुलनीपिता और सालिहीपिता का श्राद्धधर्म-स्वीकार। वर्षावास वाणिज्यग्राम में।

२४ चौईसवां वर्ष ( वि० पू० ४८९–४८८ )

(१२) ब्राह्मणकुण्ड के दूतिपलास चैत्य में समवसरण, जमालि का शिष्यपरिवार के साथ भगवान से पृथक् होना, वत्सभूमि की तरफ विहार। चन्द्र-सूर्य का अवतरण। मगध की तरफ प्रयाण। राजगृह में समवसरण। पार्श्वापत्यो की देशना का समर्थन। अभयकुमार आदि का अनशन। वर्षावास राजगृह में।

२५ पचीसवां वर्ष ( वि० पू० ४८८–४८७ )

(१३) चम्पा की तरफ विहार। चम्पा में श्रेणिक पौत्र पद्म, महापद्मादि १० राजकुमार तथा जिनपालितादि अनेक गृहस्थों की दीक्षायें। पालितादि गृहस्थों का श्राद्धधर्म स्वीकार। वहां से विदेह–मिथिला की तरफ विहार। काकन्दी में क्षेमक, धृतिधर आदि की दीक्षायें। वर्षावास मिथिला में।

२६ छब्बीसवां वर्ष ( वि० पू० ४८७–४८६ )

(१४) अंगदेश की तरफ प्रयाण, चम्पा में काली आदि श्रेणिक की १० विधवा रानियों की दीक्षायें। पुनः मिथिला को विहार। वर्षावास मिथिला में।

२७ सत्ताईसवां वर्ष ( वि० पू० ४८६–४८५ )

(१५) मिथिला से वैशाली के निकट होकर श्रावस्ती की तरफ विहार, बीच में वेहास (हल्ल) वेहल्ल राजकुमारों की दीक्षायें। श्रावस्ती के उद्यान में गोशालक मंखलिपुत्र का उपद्रव। जमालिका निह्नवत्व। मेंढियग्राम के सालकोष्टकचैत्य में भगवान की सख्त बीमारी और रेवती के औषध से उसकी शान्ति। वर्षावास मिथिला में।

२८ अठाईसवां वर्ष ( वि० पू० ४८५–४८४ )

(१६) कोशल–पाञ्चाल की तरफ विहार। श्रावस्ती, अहिच्छत्रा, हस्तिनापुर, मोकानगरी, आदि नगरों में समवसरण। श्रावस्ती में गौतम केशी कुमारश्रमण की धर्मचर्चा। हस्तिनापुर में शिवराजर्षि, पुट्टिल आदि की दीक्षायें। वर्षावास वाणिज्यग्राम में।

२९ उनतीसवां वर्ष ( वि० पू० ४८४–४८३ )

(१७) वर्षाऋतु के बाद राजगृह की तरफ विहार। राजगृह मे आजीवकों के प्रश्न। अनेक मुनियों के अनशन। वर्षावास राजगृह में।

३० तीसवां वर्ष ( वि० पू० ४८३–४८२ )

(१८) चम्पा की तरफ प्रयाण। पृष्ट चम्पा में साल महासाल की दीक्षायें। दशार्णदेश की तरफ विहार। दशार्णभद्र राजा की दीक्षा। विदेह की तरफ गमन। वाणिज्य ग्राम मे ब्राह्मण सोमिल का निर्ग्रन्थप्रवचनस्वीकार। वर्षावास वाणिज्यग्राम में।

३१ इकतीसवां वर्ष ( वि० पू० ४८२–४८१ )

(१९) कोशल पाञ्चाल की तरफ विहार। साकेत, श्रावस्ती, काम्पिल्य आदि में समवसरण। काम्पिल्यपुर में अम्बडपरिव्राजक का निर्ग्रन्थप्रवचन-स्वीकार। वर्षावास वैशाली में।

३२ बत्तीसवां वर्ष (वि० पू० ४८१–४८०)

(२१) विदेह, कोशल, काशी के प्रदेशों में विहार। वाणिज्यग्राम में गांगेय के प्रश्नोत्तर। वर्षावास वैशाली में।

३३ तेतीसवां वर्ष (वि० पू० ४८०–४७९)

(२१) शीतकाल में मगध की तरफ विहार। राजगृह में समवसरण। काल-परिभाषा। छठे आरे का भारत और उसके मनुष्य। चम्पा को विहार। दर्मियान पृष्ठचम्पा में पिठर, गागलि आदि की दीक्षायें। वर्षावास राजगृह मे।

३४ चौतीसवां वर्ष (वि० पू० ४७९–४७८)

(२२) गुणशील चैत्य में कालोदायी का प्रतिबोध। नालन्दा में गौतम और पेढालपुत्र का संवाद। जालि, मयालि आदि मुनियों के विपुलाचल पर अनशन। वर्षावास नालन्दा में।

३५ पेंतीसवां वर्ष (४७८–४७७)

(२३) विदेह की तरफ प्रयाण। वाणिज्यग्राम के समवसरण में सुदर्शन श्रेष्ठि-प्रतिबोध। वर्षावास वैशाली मे।

३६ छत्तीसवां वर्ष (वि० पू० ४७७–४७६)

(२४) कोशल, पाञ्चाल, सूरसेनादि देशों में विहार। साकेत में कोटिवर्ष नगर के किरातराज की दीक्षा। कांपिल्य, सौर्यपुर, मथुरा, नन्दीपुर आदि नगरों में समवसरण। पुनः विदेह में विहार। वाणिज्यग्राम के पास कोल्लागसन्निवेश में आनन्दश्रमणोपासक के साथ इन्द्रभूति गौतम का अवधिज्ञानविषयक वार्तालाप। वर्षावास मिथिला में।

३७ सेंतीसवां वर्ष (वि० पू० ४७६–४७५)

(२५) अंगदेश की तरफ विहार। चम्पा के समवसरण में श्रमणोपासक कामदेव के धैर्य की प्रशंसा। राजगृह को विहार। अनगार रोह के लोक–अलोक संबन्धी प्रश्न। अनेक दीक्षायें। गणधर प्रभास तथा अनेक मुनियों का निर्वाण। वर्षावास राजगृह में।

३८ अडतीसवां वर्ष (वि० पू० ४७५–४७४)

(२६) मगधभूमि में ही विहार। राजगृह के समवसरण में अन्य तीर्थिकों की क्रियाकाल-निष्ठाकालादि विषयक मान्यताओं के सबन्ध में गौतम के अनेक प्रश्नोत्तर। गणधर अचलभ्राता और मेतार्य का निर्वाण। वर्षावास नालन्दा में।

३९ उनचालीसवां वर्ष (वि० पू० ४७४–४७३)

(२७) विदेहभूमि की तरफ विहार। मिथिला के माणिभद्र चैत्य में ज्योतिषशास्त्र की प्ररूपणा। वर्षावास मिथिला में।

४० चालीसवां वर्ष (वि० पू० ४७३–४७२)

(२८) विदेहभूमि में ही विहार, अनेक दीक्षायें। वर्षावास मिथिला में।

४१ इकतालीसवां वर्ष (वि० पू० ४७२–४७१)

(२९) मगध की तरफ विहार। राजगृह में समवसरण। महाशतक श्रमणोपासक को हित–सदेश। गर्भजलद्रह, आयुष्यकर्म, मनुष्यलोक की मानववसति, दु:खमान,

एकान्तदुःखवेदना आदि के संबन्ध में प्रश्नोत्तर। अग्निभूति और वायुभूति का निर्वाण। वर्षावास राजगृह में।

४२ बयालीसवां वर्ष (वि० पू० ४७१–४७०)

(३०) वर्षाऋतु के बाद भी अधिक समय तक राजगृह में स्थिरता। कालादायी के प्रश्न। अव्यक्त, मण्डिल, मौर्यपुत्र और अकम्पिक नामक गणधरों के निर्वाण। पावामध्यमा की तरफ विहार। पावा के राजा हस्तिपाल की रज्जुगसभा में वर्षावास। अन्तिम उपदेश। कार्तिक वदि ३० अमावस्या की रात्रि में निर्वाण और गौतम गणधर को केवलज्ञान–प्राप्ति।

**८ विहारक्रम विवरण —**

भगवान् महावीर के केवलिजीवन संबन्धी जो सालवार विहारक्रम हमने ऊपर दिया है वह नीचे के विवरण से स्पष्ट होगा।

(१) 'क' और 'ग' चरित्रों के लेखानुसार भगवान् मध्यमा से विहार कर राजगृह गये थे। जल्दा से जल्दी भगवान् मध्यमा से जेठ वदि में निकले होंगे और सामान्य विहारक्रम से चलते हुए वे ज्येष्ठ शुदि में राजगृह पहुंचे होंगे। पहला ही समवसरण था और अनेक दीक्षायें भी हुई थीं यह देखते भगवान ने वहां पर्याप्त समय तक स्थिरता की होगी यह भी निश्चित है। इस दशा में पहले वर्ष का वर्षावास भी उन्हों ने राजगृह में ही किया होगा यह बात स्वतः सिद्ध हो जाती है।

भगवान् महावीर के केवलि—अवस्था के वर्षावास संबन्धी केन्द्र तीन ही थे। १. राजगृह-नालन्दा, २. वैशाली-वाणिज्यग्राम और ३. मिथिला। इनमें से पिछले दो केन्द्र दूर थे, वर्षाकाल अति निकट था। श्रमणसंघ नया था, और समय प्रचण्ड ग्रीष्म का था। राजगृह जैसा पूर्व परिचित क्षेत्र था। इन सब बातों का विचार करने पर भी यही हृदयंगत होता है कि वह वर्षावास भगवान ने राजगृह में ही किया होगा इसमें कोई शंका नहीं।

(२) 'ख' चरित्र भगवान का सीधा ब्राह्मणकुण्ड जाना बताता है, क्योंकि उस के मत से राजगृह के पासवाला आधुनिक 'कुण्डलपुर' स्थान ही 'ब्राह्मणकुण्ड' था। परन्तु वास्तव में ब्राह्मणकुण्डपुर वैशाली के पास था जो राजगृह के बाद आता था। इस दशा में ब्राह्मणकुण्ड जाने का तात्पर्य हम यही समझते है कि राजगृह मे वर्षावास पूरा होने के बाद वे विदेहभूमि में गये थे और ब्राह्मणकुण्ड, क्षत्रियकुण्ड आदि में ऋषभदत्त, जमालि आदि को दीक्षायें दी थीं।

(३) 'ख' के लेखानुसार भगवान् ब्राह्मणकुण्ड से क्षत्रियकुण्ड होकर कौशाम्बी गये थे और वहां से फिर वाणिज्यग्राम जा कर आनन्द गाथापति को श्रमणोपासक बनाया था। विदेह से वत्सदेश और वत्स से फिर विदेह में आने के बाद उनका वर्षावास वैशाली-वाणिज्यग्राम में होना ही अवसर प्राप्त था। इसी आधार पर तीसरा वर्षावास हमने वाणिज्यग्राम में बताया है।

(४) 'ख' और 'ग' दोनों के मत से भगवान् वाणिज्यग्राम से चम्पा की तरफ विचरे थे, और कामदेवगाथापति को श्रमणोपासक बनाया था, परन्तु हमारे विचार के अनुसार वे सीधे चम्पा न जा कर पहले राजगृह गये थे और वर्षावास वहीं व्यतीत करने के बाद चम्पा गये थे।

भगवतीसूत्र में भगवान के चम्पा से वीतभय जाकर उदायन राजा को दीक्षा देने का लेख है। उदायन अभयकुमार के पहले दीक्षित हो चुके थे, यही नहीं बल्के वे ११ अंग-पाठी मुनि थे इन बातों पर ध्यान देने पर यही मानना पडता है कि उदायन की दीक्षा बहुत पहले की घटना है, अतः भगवान् इसी विहार-क्रम में चम्पा से वीतभय गये होंगे, यह भी सिद्ध है। यदि वाणिज्यग्राम से चम्पा और चम्पा से वीतभय जाने की बात मानी जाय तो विहार बहुत लम्बा हो जाता है। यों ही चम्पा से वीतभय १००० मील से भी अधिक दूर है, और वाणिज्यग्राम से चम्पा होकर वीतभय जाने में यह दूरी १२५ मील के लगभग और भी बढ जाती है, इस लिये राजगृह से चम्पागमन मानना ही उचित प्रतीत होता है।

(५) वीतभय से भगवान ने उसी वर्ष में अपने केन्द्रों की तरफ विहार किया था। और गर्मी के कारण स्थलभूमि में उनके श्रमण शिष्योंने भूख प्यास से बहुत कष्ट उठाया था। इससे ज्ञात होता है कि भगवान् ग्रीष्म काल के निकट आने पर वीतभय से निकले होंगे और वर्षाकाल लगने के पहले पहले वे अपने केन्द्र में पहुंच गये होंगे और इस अतिदीर्घ विहार के बाद उन्होंने सब से निकट के केन्द्र वाणिज्य ग्राम में ही वर्षावास किया होगा यह कहने की शायद ही जरूरत होगी।

(६) 'ख' और 'ग' ने चम्पा से भगवान को बनारस और आलभिका की तरफ विहार करवाया है, परन्तु हम देख आये है कि चम्पा से भगवान् वीतभय गये थे और वहां से वाणिज्यगांव में वर्षाचातुर्मास्य किया था, इस दशा में चम्पा से सीधा बनारस, आलभिका आदि नगरों में जाकर चुलनीपिता आदि को प्रतिबोध देना असंभव ज्ञात होता है, अतः हमने यह कार्यक्रम वाणिज्यगांव के वर्षावास के बाद में रक्खा है।

उक्त चरित्रों के कथनानुसार आलभिया से भगवान का विहार काम्पिल्य की तरफ होता है, परन्तु इतने विहार के बाद आलभिया से राजगृह न जाकर भगवान् काम्पिल्य की तरफ विचरें यह बात हृदय कबूल नहीं करता। चरित्रों का मत आनन्दादि दश ही श्रावकों का वर्णन एक सिलसिले में करने का होने से उन्होंने आलभिया के बाद भगवान का काम्पिल्य जाना लिखा है, परन्तु वास्तव में वे आलभिया से राजगृह गये होंगे, क्योंकि एक तो अन्य केन्द्रों से वह निकट पडता था, दूसरा वहां निर्ग्रन्थ–प्रवचन का प्रचार करने का अनुकूल समय था, सपत्नीक श्रेणिक और उनके पुत्रों की भगवान के ऊपर अनन्य श्रद्धा हो चुकी थी, पिछले दो वर्षावासों में उन्हें वहां पर्याप्त लाभ मिल चुका था। इन बातों पर खयाल करने से यही कहना पडता है कि आलभिया से भगवान का राजगृह जाना ही युक्तिसंगत है। श्रेणिक ने भगवान के केवलिजीवन के १० वर्ष भी पूरे नहीं देखे थे फिरभी राजगृह के अधिकांश समवसरणों के प्रसंगों में श्रेणिक का नामोल्लेख मिलता है, इससे भी यही सिद्ध होता है कि श्रेणिक के जीवित काल में भगवान् राजगृह में विशेष विचरे थे। इस दशा में आलभिया में चुल्लशतक को प्रतिबोध देने के बाद भगवान का राजगृह जाना और दो एक वर्षावास वहां करना बिल्कुल स्वाभाविक प्रतीत होता है।

(७) छठे वर्षावास के दर्मियान राजगृह में मंकाती आदि समृद्ध गृहस्थों की दीक्षाओं से तथा अपनी भावि गति के श्रवण से श्रेणिक के मन पर इतना भारी असर पडा था कि उसने नगरजनों को ही नहीं, अपने कुटुंबीजनों को भी दीक्षा की आम परवानगी दे दी थी। भगवान ने इस अवसर को लाभजनक पाया और द्वितीय वर्षावास भी राजगृह में करके अपनी उपदेश धारा चालु रक्खी थी। इसका परिणाम जो आया वह प्रत्यक्ष है। श्रेणिक के २१ पुत्रों और १३ रानियों ने एक साथ श्रमणधर्म की दीक्षा ली, और संख्याबद्ध नागरिक जनों ने श्रमण और गृहस्थ–धर्म का स्वीकार किया, यह परिणाम बताता है कि भगवान ने राजगृह में कितनी स्थिरता की होगी।

(८) 'ग' चरित्र के अभिप्राय से भगवान् राजगृह से विहार कर कौशाम्बी गये थे और मृगावती आदि को दीक्षा दी थी। हमारे विचार से वे उपर्युक्त दो वर्षावास राजगृह में करके ही कौशाम्बी गये थे और मृगावती, अंगारवती आदि को दीक्षा देकर विदेह की तरफ विचरे थे। 'ग' के मत से यह कौशाम्बी का प्रथम समवसरण था। इसी कारण से उन्होंने आनन्दादि श्रावक-प्रतिबोध का वर्णन इसके बाद किया है, परन्तु वास्तव में जिस समवसरण में मृगावती की दीक्षा हुई थी वह कौशाम्बी का द्वितीय

समवसरण था। प्रथम समवसरण में मृगावती ने नहीं, उनकी ननद जयन्ती ने दीक्षा ली थी ऐसा भगवती सूत्र के लेख से सिद्ध होता है। चरित्रकारों के घटना-क्रम में से जयन्ती की दीक्षा का प्रसंग छूट जाने से यह भूल हो गई है। इस अवस्था में राजगृह के आठवें वर्षावास के बाद कौशाम्बी में मृगावती की दीक्षा का प्रसंग मानना ही प्रामाणिक हो सकता है।

मगध से भगवान् वत्सभूमि में विचरे थे और वहां से विदेह में। 'ख' और 'ग' के लेखों में भी यही विधान है कि मृगावती की दीक्षा के बाद भगवान् विदेह में विचरे थे। इस दशा में अगला वर्षावास भी विदेह के निकटस्थ केन्द्र वैशाली-वाणिज्य गांव में होना ही अवसर प्राप्त है।

(९) भगवती, विपाकश्रुत, उपासकदशा आदि मौलिक सूत्र सहित्य के वर्णनों से पाया जाता है कि भगवान् पाञ्चाल, सूरसेन, कुरु आदि पश्चिम भारत के अनेक देशों में विचरे थे, इससे हमारा अनुमान है कि इसी अवसर में उन्होंने कोशल-पाञ्चालादि प्रदेशों में विहार किया था और काम्पिल्य में कुण्डकौलिक और पोलासपुर में सद्दाल-पुत्र आदि को प्रतिबोध दे निर्ग्रन्थ—प्रवचन का स्वीकार करवाया था, और वर्षावास उसी केन्द्र वैशाली-वाणिज्यग्राम में किया था।

(१०) 'ख' और 'ग' के लेखानुसार काम्पिल्प और पोलासपुर से भगवान् राजगृह पधारे थे और महाशतक को प्रतिबोध किया था। हमारा भी यही अभिप्राय है कि उक्त स्थानों के विहार के बाद वाणिज्य-ग्राम में वर्षावास करके भगवान् राजगृह पधारे थे और महाशतकादि को प्रतिबोध किया था तब वर्षावास भी वहां किया होगा, क्योंकि मगध में वर्षावास का वही केन्द्र था।

(११) 'ख' और 'ग' के लेख मुजब भी महाशतक के प्रतिबोध के बाद भगवान् राजगृह से श्रावस्ती की तरफ विचरे थे और नन्दिनी—पिता आदि को प्रतिबोध किया था। हमारे मत से बीच में कयगला निवासी स्कन्धक कात्यायन का बोध भी इसी विहार में हुआ था और अगला वर्षावास भी निकटस्थ केन्द्र वाणिज्यग्राम मे ही हुआ था।

(१२) 'ख' और 'ग' दोनों चरित्रों के अभिप्राय से श्रावस्ती के बाद भगवान् फिर कौशाम्बी गये थे और चन्द्र—सूर्य का अवतरण हुआ था। हमारे विचारानुसार श्रावस्ती से सीधे कौशाम्बी नहीं किन्तु वाणिज्यग्राम में वर्षावास पूरा करने के बाद वहां गये थे।

उक्त दोनों चरित्रों के मत से भगवान् कौशाम्बी से फिर श्रावस्ती गये और गोशालक का उपद्रव हुआ था, परन्तु हमारी राय मे कौशाम्बी से भगवान् राजगृह गये

थे और वर्षावास भी वहीं किया था, क्यों कि गोशालक का उपद्रव, समय के हिसाब से मार्गशीर्ष मास का बनाव सिद्ध हुआ है। इस से यह तो मानना ही पडेगा कि भगवान् कोशाम्बी से सीधे ही श्रावस्ती नहीं गये थे, इस दशा में हमें यही मानना चाहिये कि कोशाम्बी से वे राजगृह गये होंगे और वर्षावास वहीं किया होगा।

(१३) राजगृह से मार्गशिर महीने में श्रावस्ती जा कर भगवान् गोशालक के विरुद्ध व्याख्यान नहीं दे सकते थे, दूसरा गोशालकवाली घटना भगवान के केवलिजीवन के चौदहवें वर्ष में घटी थी तब भगवान को अभी तेरहवां वर्ष ही चलता था, इस दशा में राजगृह से भी भगवान का श्रावस्ती की तरफ जाना संगत नहीं होता।

यद्यपि 'ग' चरित्रने केवलि–अवस्था में भगवान के मिथिला जाने का कहीं उल्लेख ही नहीं किया, और 'ख' ने सिर्फ एक ही बार उन के मिथिला जाने के संबन्ध में उल्लेख किया है, परन्तु भगवान ने अपने केवलिजीवन के ६ छः वर्षावास मिथिला में बीताये थे यह देखते भगवान् महावीर मिथिला में कितने विचरे होंगे इस का अनुमान करना मुश्किल नहीं है। इन सब आधारों पर से हमारा निश्चित मत है कि राजगृह के बाद भगवान् मिथिला की तरफ विचरे थे और वर्षावास भी वहीं किया था।

(१४) वर्षाकाल के बाद भगवान् मिथिला से अंगदेश की तरफ विचरे थे, क्यों कि उन दिनों वैशाली कोणिक की युद्धस्थली बनी हुई थी। राजगृह से मगध का राज्यासन चम्पा को चला जाने से उन दिनों चम्पा ही सब का लक्ष्यविन्दु बनी हुई थी। सूत्रों में भी उल्लेख मिलते है कि जिस समय मगधराज कोणिक वैशालीपति चेटक के साथ घमासान युद्ध कर रहा था, भगवान् महावीर चम्पा में विचरते थे। कालकुमार आदि श्रेणिक के दश पुत्रों के युद्ध में काम आने के समाचार भगवान के ही मुख से उन की माताओंने सुने थे।

यद्यपि चम्पा भी भगवान का विशिष्ट विहारक्षेत्र था, तथापि उस की वर्षावासयोग्य केन्द्रो में गणना नहीं थी, इस कारण वर्षावास भगवान ने वापस मिथिला में जा कर किया था।

(१५) वर्षावास उतरते ही भगवान् श्रावस्ती की तरफ विचरे और श्रावस्ती के कोष्टकोद्यान में गोशालक के साथ तकरार हुई थी। उस के बाद में भी भगवान् उसी प्रदेश में विचरे थे। छठे महीने वे मेंढियगाम के सालकोष्टक में सख्त बीमार थे; मार्गशीर्ष महीने में भगवान पर गोशालक ने तेजोलेश्या डाली थी और उस के असर से उनके शरीर में जो दाहज्वर और वर्चोव्याधि उत्पन्न हुई थी वह जेठ महीने में पराकाष्ठा

को पहुंची। आखिर उन्होंने सिंह अनगार द्वारा श्राविका रेवती के यहां से औषध मंगा कर सेवन किया और छः महीने के बाद वह रोग शान्त हुआ। कुछ समय तक उन्हें पुनः शारीरिक शक्ति प्राप्त करने के लिये भी वहां ठहरना पड़ा होगा। जब तक कि वर्षाकाल अधिक निकट आ गया होगा। वैशाली–वाणिज्यगांव अभी तक युद्धभूमि बने हुए थे अथवा उजड चुके थे इस स्थिति में भगवान के वर्षावास के लिये अनुकूल केन्द्र मिथिला ही हो सकता था। इस कारण उन्होंने मेंढियगांव से मिथिला की तरफ प्रयाण किया और वर्षावास मिथिला में किया यह निश्चित है।

(१६) मिथिला से भगवान् पश्चिम तरफ के जनपदों में विचरे। हस्तिनापुर तक चक्र लगाकर वे लौटे थे, वैशाली का युद्ध समाप्त हो गया था परन्तु युद्ध के परिणाम स्वरूप वैशाली की जो दुर्दशा हुई थी उसके कारण भगवान् वहां नहीं ठहर सके। यद्यपि युद्ध के कारण वाणिज्यग्राम भी काफी हानि उठा चुका था, तथापि उस के नागरिक जानमाल की रक्षा के लिये जो इधर उधर बिखरे थे लडाई के बाद उनमें से अधिकतर लौट गये थे, इस कारण भगवान ने वर्षावास वाणिज्यग्राम में किया।

(१७) कई अनगारों की इच्छा विपुलगिरि पर अनशन करने की थी और मगध-भूमि को छोडे ४ वर्ष जितना समय भी हो चुका था अतः १७ वॉ वर्षावास भगवान ने मगध के केन्द्र राजगृह में किया।

(१८–१९–२०) वर्षाकाल के बाद भगवान् चम्पा की तरफ विचरे थे, दर्मियान गौतम को पृष्ठचम्पा भेज साल महासाल को प्रतिबोध करवाया। 'ग' चरित्र के अभिप्राय से भी भगवान् इसी अवसर पर चम्पा गये थे और साल महासाल को प्रतिबोध किया था। यद्यपि वह कालान्तर में पिठरादि की दीक्षा का विधान और गौतम के अष्टापदगमन का निरूपण करने के बाद चम्पा से भगवान के दशार्ण जाने की बात कहता है, परन्तु हमारे विचार से पिठर आदि की दीक्षा के यहां प्रतिपादन करने का प्रसंग नहीं था। 'ग' स्वयं कहता है कि पिठर आदि की दीक्षायें भगवान् दूसरे अवसर पर चम्पा गये तब हुई थी, इस से ही सिद्ध है कि साल आदि की दीक्षा के बाद महावीर दशार्णदेश की तरफ गये थे। 'ग' चरित्र भी यही बात कहता है।

यद्यपि दशार्ण से राजगृह और वैशाली–वाणिज्यग्राम की दूरी लगभग बराबर ही थी, बल्कि वैशाली से राजगृह १०–२० मील नजदीक पडता था तथापि पिछला चातुर्मास्य राजगृह में हो चुका था और पुरिमताल, बनारस आदि क्षेत्रों में विचरे खासा समय भी हो गया था इस कारण भगवान् काशी प्रदेश मे हो कर विदेह भूमि में गये थे। 'ग'

चरित्र ने दशार्णभद्र की दीक्षा के बाद भगवान के जनपद विहार का और कालान्तर में राजगृह जाने का लिखा है, परन्तु हमारा अनुमान है कि दशार्णभद्र की दीक्षा के बाद भगवान् लगभग ढाई तीन वर्ष तक काशी, कोशल, विदेह, पाञ्चाल आदि जनपदों में विचरे थे और केवलिपर्याय का १८ वॉ १९ वाँ और २० वाँ वर्षावास भी वैशाली-वाणिज्यग्राम में ही किये थे।

(२१) लगभग तीन वर्ष तक मध्यप्रदेशों में विचरने के बाद भगवान ने अपने मुख्य केन्द्र की तरफ प्रयाण किया, समय भी हो गया था और कई श्रमणों की इच्छा विपुलाचल पर अनशन करने की भी थी, जो कि राजगृह से चम्पा की तरफ विहार आगे बढ जाने के कारण उस साल अनशन तो अधिक नहीं हुए होंगे परन्तु दीक्षायें अनेक हुई थीं।

(२२) कई मुनियों के अनशन के कारण भगवान ने इस वर्ष भी राजगृह के आसपास ही विहार किया। स्कन्धक कात्यायन ने इसी वर्ष में विपुलाचल पर अनशन किया था, जिस समय भगवान् राजगृह में होने का भगवती सूत्र में लेख है।

(२३) राजगृह का वर्षावास पूरा होने पर भगवान ने फिर विदेह की तरफ विहार किया। केवलि-जीवन के तीसरे वर्ष वाणिज्यग्रामनिवासी आनन्दगाथापति ने भगवान के निकट श्राद्धधर्म का स्वीकार किया था यह पहले कहा जा चुका है। आनन्द ने बीस वर्ष तक निज धर्म का आराधन करके अनशन किया था और अनशन के समय भगवान् वाणिज्यग्राम के दूतिपलास चैत्य में पधारे थे यह भी उपासकदशांग में लिखा है अतः २३ वे वर्ष भगवान् वाणिज्यगाव में थे यह निश्चित है, तो उस वर्ष का वर्षावास भी वही होगा इस में कोई शक नहीं।

(२४) विदेह मे आने के बाद भगवान ने एक बार मध्यप्रदेश में भी विहार किया होगा यह भी संभवित है, और वैशाली-वाणिज्यगांव में वर्षावास पर्याप्त हो चुके थे, अत अगला वर्षावास भगवान ने मिथिला में किया होगा यही विशेषतया संभव है।

(२५) चम्पानिवासी श्रमणोपासक कामदेव ने पांचवें वर्ष श्राद्धधर्म धारण किया था और बीस वर्ष तक वह उसको पालन करता रहा था। बीसवें वर्ष कामदेव को किसी देवने उपसर्ग किया था और उस समय भगवान् महावीर चम्पा में थे ऐसा उपासकदशासूत्र से ज्ञात होता है। इस से निश्चित है कि मिथिला का वर्षावास व्यतीत कर के भगवान् चम्पा पधारे थे और चम्पा से राजगृह ही गये होंगे, क्योंकि गणधर प्रभास

इसी वर्ष राजगृह के गुणशील चैत्य में अनशन पूर्वक निर्वाण प्राप्त हुए थे और भगवान् उनके पास थे। इस दशा में उस वर्ष का वर्षावास भी वहीं किया होगा यह भी निश्चित है।

(२६) अचलभ्राता और मेतार्य इन दो गणधरों का २६ वर्ष के पर्याय में गुणशील चैत्य में निर्वाण हुआ था अतः इस साल भी भगवान् इसी प्रदेश में विचरे थे, तो वर्षावास भी मगध के केन्द्र में ही किया होगा।

(२७–२८) वैशाली-वाणिज्यगांव में वर्षावास पूर्ण संख्या में हो चुके थे और २९ तथा ३० वें वर्ष उनकी स्थिरता राजगृह में होगी यह भी निश्चित है, क्योंकि इन्हीं दो वर्षों में भगवान के ६ गणधर राजगृह के गुणशील वन मे मोक्ष प्राप्त हुए थे और उस समय भगवान का वहां होना अवश्यंभावी है। अतः उक्त दो वर्षावास भगवान ने मिथिला में ही किये होंगे यह स्वतः सिद्ध है।

(२९) यह वर्षावास राजगृह मे हुआ था यह बात उपर के विवेचन में कही जा चुकी है।

(३०) इस वर्ष में भगवान् मगध में ही विचरे और वर्षावास पावामध्यमा में किया ऐसा कल्पसूत्र से सिद्ध है।

### ९ आधारस्तंभ

ऊपर हमने भगवान् महावीर के केवलिविहार का विवरण दिया है और उसके यथासंभव कारण भी सूचित किये है कि अमुक वर्ष में भगवान् अमुक स्थान में थे यह किन आधारों पर कहा गया है। यहां हम उन्हीं बातों के समर्थन के लिये हमारी मान्यता के आधार-स्तंभ और कतिपय हेतुओं का स्वतत्र उल्लेख करेंगे जिस से कि पाठकगण को हमारा अभिप्राय समझना सुगम हो जाय और हमारी कहीं भूल होती हो तो पकडी भी जा सके।

(१) यों तो भगवान् महावीर ने हजारों स्थानों में विहार किया होगा, परन्तु सूत्रों में उन के भ्रमण–स्थानों के जो नाम उपलब्ध होते है उन की संख्या भी १०० सौ के ऊपर है। इन में से बराबर आधे स्थान भगवान् के केवलिविहार के है। ये स्थान समूचे उत्तर भारत में पूर्व से पश्चिम तक फैले हुए थे। इन स्थानों में पहुंचने के लिये भगवान ने पर्याप्त भ्रमण किया होगा यह निश्चित है।

(२) श्रेणिक के मरणानन्तर मगध की राजधानी चम्पा में चली गई थी, और कोणिक ने अपने भाइयों की सहायता से वैशाली पर चढाई कर चेटक के साथ घोर संग्राम किया था जिस का नाम भगवती सूत्र में "महाशिलाकंटक" लिखा है। गोशालक मंखलिपुत्र ने अपनी मृत्यु के समय जिन आठ चरिमों की प्ररूपणा की थी उनमें "महाशिलाकंटक" सातवां चरिम बताया है। इस से सिद्ध है कि वैशाली का वह ऐतिहासिक युद्ध गोशालक की जीवित अवस्था में हो चुका था अथवा समाप्त होने को था।

(३) गोशाल के साथ की तकरार के समय भगवान् महावीर अपने जीवन के १६ वर्ष शेष रहे बताते हैं इससे सिद्ध होता है कि गोशालकवाली घटना भगवान के केवलिजीवन के १४ वें वर्ष मार्गशीर्ष महीने में घटी थी।

(४) श्रेणिक की मृत्यु के बाद उनके स्मारकों को देख देख कर कोणिक का पितृ-मृत्यु दुःख से दुःखित रहना और इसी कारण राजधानी का वहांसे हटा कर चम्पा में ले जाना, हल्ल-विहल्ल के सुख-विहार से कोणिक की पट्टरानी की ईर्षा, बहुत समय तक उपेक्षा करने के बाद कोणिक का स्त्रीहठ के वश होना, हल्लविहल्ल से सेचनक हाथी का मांगना, हल्लविहल्ल का वैशाली जाना, कोणिक का चेटक के पास तीन बार दूत भेजने के अनन्तर युद्ध का निश्चय, कालादि दश भाइयों को अपनी २ सेनायें तैयार कर एकत्र होने की आज्ञा। ससैन्य सबका वैशाली पहुंचना और बहु कालपर्यन्त लडने के उपरान्त उसका 'महाशिलाकंटक युद्ध' यह नाम प्रसिद्ध होना। इन सब कार्यों के सपन्न होने में कम से कम ४ वर्ष अवश्य लगे होंगे ऐसा हमारा अनुमान है। यदि हमारा यह अनुमान गल्त न हो तो इसका अर्थ यह होता है कि राजा श्रेणिक ने भगवान् महावीर का केवलिजीवन दश वर्ष के लगभग देखा था, अधिक नहीं।

### १० सामान्य हेतु संग्रह

उक्त ४ बातें हमारे केवलिविहारक्रम के मुख्य स्तंभ है, उन्हीं के आधार पर हमने भगवान के जीवन-चरित्र की अनेक घटनाओं को व्यवस्थित किया है, परन्तु केवल इन्हीं आधारों पर हमारी सम्पूर्ण इमारत निर्भर नहीं रह सकती, इसलिए, हमें अन्य भी अनेक आधारभूत सामान्य हेतुओं का सहारा लेना पडा है जो नीचे की तालिका से ज्ञात होंगे।

(१) मेघकुमार की दीक्षा राजगृह के प्रथम समवसरण में हुई थी और १२ वर्ष के बाद उन्होंने राजगृह के विपुलपर्वत पर अनशन किया उस समय भी भगवान् राजगृह में थे ।

(२) अभयकुमार जब गृहस्थाश्रम में था वीतभय के राजा उदायन की दीक्षा हो चुकी थी ।

(३) उदायन की दीक्षा के लिए भगवान ने चम्पा से वीतभय की तरफ विहार किया था ।

(४) जालि आदि तथा दीर्घसेन आदि की दीक्षायें श्रेणिक के जीवित-काल में हुई थीं और उनमें से अधिकांश के अनशन काल में भगवान् राजगृह में थे ।

(५) आर्द्रकुमार और गोशालक का संवाद श्रेणिक के राज्यकाल की घटना है ।

(६) प्रसन्नचन्द्र को केवलज्ञान श्रेणिक की विद्यमानता में हुआ था ।

(७) महाशतक ने श्रेणिक के राज्यकाल में महावीर के पास गृहस्थ-धर्म का स्वीकार किया था ।

(८) धन्य-शालिभद्र का अनशन श्रेणिक के राज्यकाल में हुआ था और उस समय भगवान् राजगृह में थे ।

(९) धन्यकाकन्दी का अनशन भी श्रेणिक के राज्यकाल में हुआ था और उस वक्त भी भगवान् महावीर राजगृह में थे ।

(१०) मंकाती आदि गृहस्थों की दीक्षायें श्रेणिक के जीवितकाल में हुई थीं ।

(११) चम्पा में महचंद आदि की दीक्षायें हुई तबतक कोणिक का वहां राज्य नहीं हुआ था ।

(१२) जिस समय वैशाली में कोणिक का युद्ध प्रारम्भ हुआ उस समय भगवान् महावीर चम्पा में थे ।

(१३) वैशाली के युद्धकाल में राजगृह में हलचल थी और वैशाली-वाणिज्यग्राम युद्धस्थल बने हुए थे अत. उन वर्षों में वर्षावास भगवान ने मिथिला में किये होंगे ।

(१४) राजगृह से विहार करके भगवान् श्रावस्ती के निकटवर्ती कचंगला में गये थे और स्कन्धक कात्यायन को प्रव्रज्या दी थी ।

(१५) १२ वर्ष के श्रमणपर्याय में स्कन्धक ने विपुल-पर्वत पर अनशन किया उस समय भगवान् राजगृह में थे ।

(१६) राजगृह से चम्पा जाते पृष्ठचम्पा बीच में पडती थी ।

(१७) आनन्द गाथापति ने गृहस्थ–धर्म स्वीकार किया उस समय और उसके बाद २० वें वर्ष भगवान् वाणिज्य-ग्राम के दूतिपलास चैत्य में थे ।

(१८) कामदेवने गृहस्थ–धर्म अंगीकार किया उसके २० वें वर्ष भगवान् चम्पा नगरी में थे ।

(१९) महाशतक के धर्मस्वीकार के बाद २० वें वर्ष भगवान् राजगृह में थे ।

(२०) भगवान के केवलज्ञान के २४ वें वर्ष में प्रभास, २६ वें वर्ष में अचलभ्राता तथा मेतार्य, २८ वे वर्ष में अग्निभूति तथा वायुभूति और ३० वें वर्ष में व्यक्त, मंडित, मौर्यपुत्र तथा अकंपिक गणधर राजगृह के गुणशील चैत्य में निर्वाण प्राप्त हुए थे अतः उस समय भगवान् महावीर वहीं होंगे यह निश्चित है ।

**११ उपसंहार**

इस लेख में हमने भगवान् महावीर के केवलिजीवन कालीन कार्यों की सूची दी है और उसकी वास्तविकता समझाने के लिये विवरणपूर्वक भगवान के जीवन–काल की कुछ घटनाओं का भी उल्लेख किया है ।

यद्यपि प्रस्तुत लेख का मुख्य उद्देश महावीर–चरित्र विषयक हमारी योजना का दिग्दर्शन कराना ही है, फिर भी इसमें पूज्य पूर्वाचार्योक्त महावीर–चरित्रों की समालोचना करनी पडी, इसका कारण यह है कि हमने प्रचलित महावीर-चरित्रों की परिपाटी को छोड कर नई शैली स्वीकार की है । हमें यह नया मार्ग क्यों ग्रहण करना पडा इस प्रश्न का वास्तविक उत्तर पूर्वचरित्रों की असलियत खोले बिना दिया जाना कठिन था, कम से कम ऐसा किये विना हमारी बात का औचित्य समझा जाना तो कठिन ही था, अतः इस अरुचिकर विषय को यहा स्थान देना पडा है, जिस के लिये हम उक्त चरित्रकार स्वर्गस्थ आचार्यों के क्षमा प्रार्थी है ।

पाठकगण से हमारी प्रार्थना है कि वे इस योजना को ध्यान से पढें और इसमें कुछ भी त्रुटि दृष्टिगत हो तो हमे उसकी सूचना करने का कष्ट उठायें और अपनी अमूल्य सलाह–सूचना से लेखक को अनुगृहीत करें ।

# પ્રભુ મહાવીરની મહત્તા

લેખક—**આચાર્ય મહારાજ શ્રીમદ્ વિજયલબ્ધિસૂરિજી**

**પ્ર**ભુ મહાવીર એ નામ જ આત્માનુ સંપૂર્ણ કામ કરે તેમ છે. મહાવીર એ નામની આગળનો મહા શબ્દ, જગતના સમસ્ત વીરોને વટાવી જનાર પરમ વિભૂતો દ્યોતક છે કોઈના માગ્યા તાગ્યાં ઘરેણાઓથી આભૂષિત કરેલા દેહની જેમ, મહા શબ્દ માગી લીધેલો નથી, પરંતુ પોતાના ધૈર્ય, ગાભીર્ય, શૌર્ય આદિ આત્મિક ગુણોથી રંજિત થયેલ વિબુધવરથી સ્વય મેળવેલો છે જ્યારે વૈદિક હત્યાકાડની સર્વત્ર છાય છવાઈ હતી, ત્યારે પ્રભુ મહાવીરે પોતાના કેવલજ્ઞાનરૂપ સૂર્યના પ્રચંડ તેજથી તેની નવાઈ કરી હતી।

મહાવીર નામના રટનથી, શ્રેણિક જેવા અવિરતિ નૃપતિએ મહાવીરત્વ સ્વાયત્ત ( પોતાને આધીન ) કરી લીધુ, જે ત્રીજે જ ભવે ઉદયમા આવશે. પોતાન પ્રધાન શિષ્ય ગૌતમસ્વામી જેવા સર્વજ્ઞકલ્પને પણ, એક અલ્પ ખેડુત શ્રાવકને ત્યા છદ્મસ્થ અવસ્થાના કારણે થયેલી ભૂલને કબૂલ કરવાની સાથે "મિચ્છામી દુક્કડમ્" દેવા માટે મોકલનાર એ મહાવીર પ્રભુની નિષ્પક્ષતા અને વીતરાગતાની, ખરેખર, બલિહારી છે।

માત્ર એક જ રાત્રિમા ચીશ પડાવે એવા વીશ વીશ ઉપસર્ગોને સહનાર, અને તે છતાય ઉપસર્ગોના કરનાર સંગમ ઉપર દયા ચિન્તવનાર મહાવીરદેવની મહત્તા અજોડ છે

એ પરમ પ્રભુના તે ગુણોનો એક અશ પણ આપણા જેવા પામરને મળે તો ન્યાલ થઈ જવાય. છ છ મહિનાઓ સુધી પાછળ પડનાર સગમના ઉપર પણ અપૂર્વ ભાવ દયાના ચિન્હરૂપે, દયાર્દ્ર થએલ નેત્રના ભદ્રની જેટલી સ્તવના કરીએ તેટલી ઓછી છે।

અર્જુનમાલી જેવા અધમના ઉદ્ધારક એ પ્રભુને સહસ્ત્રશ: વંદન હો।

દંશ દેનાર ચંડકોશિયાને અષ્ટમ સ્વર્ગના દ્વાર દેખાડનાર એ નિર્વિકાર મહાવીરની જેવી સમવૃત્તિ, બોધકપ્રવૃત્તિ, અધમ-ઉદ્ધારકવૃત્તિ, જગતમાં શોધી નથી જડતી. તે આપણા જેવા પામરોને કયારે મળશે ?

એ પ્રભુએ ઉદ્યત વિહાર આદરી, સર્વ અલકારોને પરિહરી, પંચમુષ્ટિ લોચ કરી સર્વ સાવદ્યના ત્યાગરૂપે 'કરેમિ ભતે' ઉચ્ચરી, માગમરની દશમીએ દીક્ષા લઈ મહાસત્ત્વથી, કષાયોને પણ ઉપશમાવતા, બાર વર્ષથી પણ અધિક ઘોર ઉપસર્ગ સહી તપશ્ચર્યાનો જે ભાર ઝીલ્યો છે, તેવો બીજા કોઈ પ્રભુએ નથી ઝીલ્યો, એ વાતને આગમ સાક્ષી પૂરે છે.

દીક્ષા સમયે દેવોએ કરેલી પૂજામાં શરીરે લાગેલી દિવ્ય સુગંધીની વાસનાના કારણે ચાર ચાર મહીના સુધી વારંવાર શરીર પર આવી, અપાર ભ્રમર આદિ પ્રાણિ ગ

દશ દીધા ચામડી ફોલી ખાધી, માંસ ખાધા, રક્ત પીધુ, અને છતાંય પ્રભુ જરાય હિંમત ન હાર્યા આવી હિમ્મતની કિમ્મત કોણ કરી શકે? ગ્રામાનુગ્રામ વિહરતા પ્રભુ મહાવીરને જોઈ ભયભીત થયેલા નાના નાના છોકરાઓ મુષ્ટિ પ્રહાર કરતા, શરીર પર ધુળ ફેંકતા, ઢેફાં ફેંકતાં, રડતા અને બોલતા જુઓ રે જુઓ, આ નગ્ન મુંડિત ક્યાંથી આવ્યો? એક રાજ્ય વૈભવનો મોકતા માનવી મુક્તિ માટે કર્મની ધુળ ખંખેરી. આત્માને નિર્મલ કરી શિવરમણીની વરણી કરવા, એક આત્મવીર બની કયી કયી જાતના કષ્ટો સહે છે, તેનો પ્રભુ મહાવીરનું જીવન આદર્શ દાખલો છે.

પ્રભુનુ અદ્‌ભુત રૂપ જોઈ કેટલેક સ્થળે સ્ત્રિઓ આલિંગન દેતી, છતાય પ્રભુએ ધ્યાન અને મૌનથી અચલિત રહિ, ઇન્દ્રિઓને કાબૂમાં લઈ, એવી અડગ ધીરતા ધારણ કરી હતી, કે ત્રણ જગતના રૂપોને વિજય કરનારી કોઇ પણ રમણી પ્રભુની આત્મ-રમણતાને હરી શકી નહીં.

પૃથ્વી, પાણી, તેઉ, વાયુ, વનસ્પતિ અને ત્રસ; એમ છએ પ્રકારના જીવોની, અભયદાન-પ્રધાન જીવન જીવીને, પ્રભુએ પૂર્ણ પ્રકારે રક્ષા કરી હતી. ગૃહસ્થાવાસમા પણ નદીવર્ધન, વડીલ ભ્રાતાની દીક્ષા માટે આજ્ઞા માગતાં તેમણે માતાપિતાના વિયોગનુ દુઃખ જણાવ્યુ અને પ્રભુએ જોયુ કે આ વખતે સંજમ લેવાથી ઘણાઓ ગાડા થઈ જશે અને ઘણાઓના પ્રાણ પણ ઉડી જશે, ત્યારે ભગવંતે પણ બે વર્ષ સંસારમાં રહેવાનુ, અચિત્ત ભક્ત-પાન વાપરવાની શરતે, માન્યુ. જે પ્રભુ ગૃહસ્થાવસ્થામા પણ આવી અહિંસક પ્રવૃત્તિના પાલક હતા, તે પ્રભુ સંયમ પામી દુનિયાના નાના મોટા સઘળા જીવોના રક્ષક બને તેમા આશ્ચર્ય શું?

પ્રભુ મહાવીરનો જીભ ઉપર અજબ કાબુ હતો. કોઇ પણ સારા ભોજનની કે પાનની તેમને બિલકુલ પરવા ન હતી તે વાત પ્રભુએ લીધેલ કઠીન અભિગ્રહથી સિદ્ધ થાય છે. તેઓશ્રીએ એક એવો અભિગ્રહ લીધો હતો જે નીચે મુજબ છે.—

**દ્રવ્યથી**—સૂપડાના ખૂણામા રહેલ અડદ આપે તો વહોરવા

**ક્ષેત્રથી**—એક પગ ઉમરામા અને એક પગ બહાર રાખીને આપે તો વહોરવુ.

**કાળથી**—ભિક્ષાચરો ભિક્ષા લઇ ગયા પછીના સમયે મળે તો વહોરવુ.

**ભાવથી**—કોઇ રાજકુમારી દાસીપણાને પામી હોય, મસ્તક મુંડાવ્યુ હોય, પગમા બેડી હોય, રોતી હોય, અને અટ્ઠમ તપ કર્યા હોય, આવા પ્રકારની સતી સ્ત્રી જો વહોરાવે તો વહોરવું

ધન્ય છે, એ પ્રભુ મહાવીરના જીવનને જેમનો અભિગ્રહપણ અડદના બાકલા લેવાનો જ હતો!

હિંસા, અસત્ય, ચૌર્ય, અબ્રહ્મ અને પરિગ્રહરૂપ આશ્રવોનો નાશ કરી આત્મ ભાવનામા વાસ કરતા પ્રભુ મહાવીરનો ખાસ એ ગુણ હતો કે મોટા મોટા તપોની બાદ પણ નિર્દોષ અને પ્રાસુક આહારથી જ શરીરને ટકાવતા; કદી ઝાડ નીચે તો કદી લુહારની શાળામા, કદી આગારમા તો, કદી સ્મશાનમા કે કદી વેરાન આવાસમાં એકાકી હેતા અને એકાકી વિચરતા અને શુક્લ ધ્યાનમા હમેશા રહેતા.

શિયાળાની કડકડતી ઠંડીમા પણ ભૂજાઓ પસારીને કાયોત્સર્ગમાં સ્થિત થઈ, શીતને સહતા પણ કદીએ પોતાના અંગને સંકોચતા ન્હોતા. સાડાબાર વર્ષથી પણ

